"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक "छत्तीसगढ़/दुर्ग/तक. 114-009/2003/20-01-03."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 12 ] रायपुर, शुक्रवार, दिनांक 20 मार्च 2009—फाल्गुन 29, शक 1930

विषय—सूची



# भाग १

## राज्य शासन के आदेश

सामान्य प्रशासन विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 28 फरवरी 2009

क्रमांक ई-01-02/2009/एक/2.—श्री आर. पी. जैन, भा. प्र. से. (1990), सचिव, संस्कृति, पर्यटन विभाग को वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पर्यटन मण्डल का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.



संचालक, मुद्रण तथा लेखन सामग्री, छत्तीसगढ़ द्वारा शासकीय क्षेत्रीय मुद्रणालय, राजनांदगांव से मुद्रित तथा प्रकाशित—2009.

रायपुर, दिनांक 28 फरवरी 2009

क्रमांक ई-1-2/2009/एक/2.—श्रीमती निधि छिब्बर, भा. प्र. से. (1994), आयुक्त, लोक शिक्षण को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक संचालक, राजीव गांधी शिक्षा मिशन, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

2. डॉ. मनिन्दर कौर द्विवेदी, भा. प्र. से. (1995), संचालक, राजीव गांधी शिक्षा मिशन, रायपुर को अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक विशेष सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, पंचायत एवं ग्रामीण विकास विभाग के पद पर पदस्थ किया जाता है. साथ ही उन्हें संचालक, नवा अंजोर परियोजना का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-01-02/2009/एक/2.—श्री आर. पी. जैन, भा. प्र. से. (1990), सचिव, संस्कृति, पर्यटन विभाग एवं प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ पर्यटन मण्डल को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

2. श्री जैन द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर श्री जवाहर श्रीवास्तव, भा. प्र. से. (1988), केवल सचिव, धार्मिक न्यास एवं धर्मस्व विभाग के प्रभार से मुक्त होंगे.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-01-02/2009/एक/2.—श्री विजयेन्द्र, भा. प्र. से. (एएम:1991), सचिव, वित्त विभाग एवं आयुक्त सह संचालक, आर्थिक एवं सांख्यिकी को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक आयुक्त-सह-संचालक, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण तथा नियंत्रक, नापतौल एवं पदेन सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग का अतिरिक्त प्रभार सौंपा जाता है.

2. श्री विजयेन्द्र, भा. प्र. से. द्वारा कार्यभार ग्रहण करने पर श्री दिनेश श्रीवास्तव, भा. प्र. से. (1992), प्रबंध संचालक, नागरिक आपूर्ति निगम एवं पदेन सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग केवल पदेन सचिव, खाद्य, नागरिक आपूर्ति एवं उपभोक्ता संरक्षण विभाग के प्रभार से मुक्त होंगे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**पी. जॉय उम्मेन,** मुख्य सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

## शुद्धि-पत्र

क्रमांक ई-1-02/2009/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 27-2-2009 के द्वारा सुश्री शहला निगार, भा. प्र. से. (सीजी: 2001), को उनके वर्तमान कर्त्तव्यों के साथ-साथ अस्थाई रूप से आगामी आदेश तक परियोजना निर्देशक, राष्ट्रीय ग्रामीण स्वास्थ्य मिशन, रायपुर का अतिरिक्त प्रभार सौंपा गया था. कृपया उक्त आदेश में "परियोजना निर्देशक" के स्थान पर "मिशन संचालक" पढ़ा जावे.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**के. के. बाजपेयी,** उप-सचिव.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-7/1/2003/1/2.—श्रीमती निधि छिब्बर, भा. प्र. से., आयुक्त, लोक शिक्षण छत्तीसगढ़, रायपुर को दिनांक 16-03-2009 से 20-03-2009 तक (05 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 14, 15, 21 एवं 22 मार्च, 2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्रीमती छिब्बर, आगामी आदेश तक आयुक्त, लोक शिक्षण छत्तीसगढ़, रायपुर के पद पर पुन: पदस्थ होंगी.

3. अवकाश काल में श्रीमती छिब्बर को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्रीमती छिब्बर, अवकाश पर नहीं जातीं तो अपने पद पर कार्य करती रहतीं.

5. श्रीमती छिब्बर के उक्त अवकाश अवधि में श्री एल. एस. मरावी, अपर संचालक, लोक शिक्षण छ. ग., रायपुर अपने वर्तमान कार्यों के साथ-साथ आयुक्त, लोक शिक्षण छत्तीसगढ़, रायपुर का चालू कार्य भी सम्पादित करेंगे.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-7/1/2007/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 15-01-2009 के द्वारा श्री एस. प्रकाश, भा. प्र. से., तत्का. अपर कलेक्टर, द. ब. दन्तेवाड़ा को दिनांक 12-01-2009 से 27-01-2009 तक (16 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था, में आंशिक संशोधन करते हुए अब उन्हें दिनांक 12-01-2009 से 20-01-2009 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 10 एवं 11 जनवरी, 2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-7/9/2008/1/2.—इस विभाग के समसंख्यक आदेश दिनांक 23-08-2008 के द्वारा सुश्री शम्मी आबिदी, भा. प्र. से., सहायक कलेक्टर, रायपुर को दिनांक 28-07-2008 से 14-08-2008 तक (18 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया गया था. इसी अनुक्रम में सुश्री आबिदी को दिनांक 15-08-2008 से 22-08-2008 तक (08 दिवस) का और अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है.

2. शेष शर्तें यथावत् रहेंगी.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-7/10/2008/1/2.—श्री मोहम्मद कैसर अब्दुलहक, भा. प्र. से., सहायक कलेक्टर, जिला उ. ब. कांकेर को दिनांक 16-02-2009 से 28-02-2009 तक (13 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही दिनांक 01-03-2009 के शासकीय अवकाश को जोड़ने की अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश से लौटने पर श्री अब्दुलहक, आगामी आदेश तक सहायक कलेक्टर, उ. ब. कांकेर के पद पर पुन: पदस्थ होंगे.

3. अवकाश काल में श्री अब्दुलहक को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

4. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री अब्दुलहक अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक ई-7/52/2004/1/2.—श्री सोनमणि वोरा, भा. प्र. से., तत्का. संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, मंत्रालय, रायपुर को दिनांक 24-11-2008 से 02-12-2008 तक (09 दिवस) का अर्जित अवकाश स्वीकृत किया जाता है. साथ ही उक्त अवकाश अवधि में उन्हें स्वयं के व्यय पर ब्रुशेल्स, बेल्जियम की निजी विदेश यात्रा पर जाने की कार्योत्तर अनुमति भी दी जाती है.

2. अवकाश काल में श्री वोरा को अवकाश वेतन भत्ता एवं अन्य भत्ते उसी प्रकार देय होंगे, जो उन्हें अवकाश पर जाने के पूर्व मिलते थे.

3. प्रमाणित किया जाता है कि यदि श्री वोरा अवकाश पर नहीं जाते तो अपने पद पर कार्य करते रहते.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**मुकुन्द गजभिये,** अवर सचिव.

---

रायपुर, दिनांक 2 मार्च 2009

क्रमांक-बी-1-1/2009/एक/4.—डॉ. संजय कुमार अलंग (रा. प्र. से., आर. आर.-91, वरिष्ठ प्रवर श्रेणी), अपर प्रबंध संचालक, छत्तीसगढ़ राज्य सहकारी विपणन संघ की सेवायें सहकारिता विभाग से वापस लेते हुए अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक, स्थानापन्न संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग पदस्थ किया जाता है.

2. श्री सी. एस. डेहरे (रा. प्र. से., आर. आर.-91, वरिष्ठ प्रवर श्रेणी), स्थानापन्न संयुक्त सचिव, छत्तीसगढ़ शासन, राजस्व एवं आपदा प्रबंधन विभाग को अस्थाई रूप से, आगामी आदेश तक अपर संचालक, भू-अभिलेख, छत्तीसगढ़, रायपुर पदस्थ किया जाता है.

3. उपरोक्त पदस्थापना/स्थानांतरण के संबंध में समन्वय में अनुमोदन प्राप्त किया गया है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**जी. एल. सांकला,** अवर सचिव.

---

## परिवहन विभाग

### मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 4 मार्च 2009

क्रमांक 242/परि./09.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ परिवहन विभाग तृतीय श्रेणी कार्यपालिक सेवा भर्ती नियम, 2008 अनुसूची-एक (नियम 4 तथा 5) के वेतनमान में ब्रम्हस्वरूप समिति के अनुशंसानुसार निम्नानुसार संशोधन करता है :—

### संशोधन

**(परिशिष्ट-1)**

| स. क्र. | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम | संशोधन वेतनमान दिनांक 01-04-2006 से स्वीकृत |
|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) |
| 1. | परिवहन निरीक्षक | 5500-9000 |

| (1) | (2) | (3) |
|---|---|---|
| 2. | परिवहन उपनिरीक्षक | 4500-7000 |
| 3. | सहायक परिवहन उपनिरीक्षक | 4000-6000 |
| 4. | परिवहन प्रधान आरक्षक | 3500-5200 |
| 5. | परिवहन आरक्षक | 3050-4590 |

रायपुर, दिनांक 4 मार्च 2009

क्रमांक 242/परि./09.—राज्य शासन एतद्द्वारा छत्तीसगढ़ परिवहन विभाग तृतीय श्रेणी लिपिक वर्गीय सेवा भर्ती नियम, 1974 अनुसूची-एक (नियम 6) के वेतनमान में ब्रम्हस्वरूप समिति के अनुशंसानुसार निम्नानुसार संशोधन करता है :—

## संशोधन

### (परिशिष्ट-1)

| स. क्र. (1) | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम (2) | संशोधन वेतनमान दिनांक 01-04-2006 से स्वीकृत (3) | रिमार्क (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | सहायक कार्यालय अधीक्षक | 5000-8000 | |
| 2. | अन्वेषक | 4500-7000 | |

### (परिशिष्ट-2)

| स. क्र. (1) | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम (2) | भविष्य में की जाने वाली पदोन्नति/ नियुक्ति के लिए संशोधन वेतनमान (3) | रिमार्क (4) |
|---|---|---|---|
| 1. | जूनियर ऑडिटर | 4000-6000 | |
| 2. | ड्राफ्टमेन | 4000-6000 | |

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**आर. एल. लिखाटे,** अवर सचिव.

# गृह विभाग

## मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 31 दिसम्बर 2008

क्रमांक एफ-13-13/गृह/दो/2008.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा की भर्ती के संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते हैं, अर्थात् :—

## नियम

1. **संक्षिप्त नाम तथा प्रारंभ :—**

(1) इन नियमों का संक्षिप्त नाम छत्तीसगढ़ नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा भर्ती तथा पदोन्नति नियम, 2008 है.

(2) ये राजपत्र में इसके प्रकाशन से प्रवृत्त होंगे.

2. **परिभाषाएं :—** इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो :—

(क) "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है, महानिदेशक नगर सेना तथा नागरिक सुरक्षा, छत्तीसगढ़ ;

(ख) "समिति" से अभिप्रेत है, अनुसूची-तीन तथा चार में विनिर्दिष्ट विभागीय पदोन्नति/चयन समिति;

(ग) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, इन नियमों के नियम 11 के अंतर्गत भर्ती के लिए ली गई प्रतियोगिता परीक्षा ;

(घ) "शासन" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन;

(ङ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;

(च) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(छ) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद-341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति ;

(ज) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद-342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति ;

(झ) "अन्य पिछड़े वर्ग" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ शासन, सामान्य प्रशासन विभाग (आरक्षण प्रकोष्ठ) तथा राज्य सरकार द्वारा समय-समय पर संशोधित समसंख्यक अधिसूचना क्रमांक एफ-8-5-पच्चीस-4-84, तारीख 26 दिसम्बर, 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;

(ञ) "सेवा" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा;

(ट) "राज्य" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ़ राज्य.

3. **विस्तार तथा प्रयुक्ति :—** छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में दिये गये उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य पर लागू होंगे.

4. **सेवा का गठन :—**सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात् :—

(एक) इन नियमों को लागू करते समय अनुसूची-एक में उल्लिखित पदों को मौलिक रूप से या स्थानापन्न की हैसियत से धारण करने वाले व्यक्ति;

(दो) इन नियमों के लागू होने के पूर्व सेवा में भर्ती किये गये व्यक्ति ;

(तीन) इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किये गये व्यक्ति.

5. **वर्गीकरण तथा वेतनमान इत्यादि** —सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या, इससे संलग्न अनुसूची-एक में दिये गये उपबंधों के अनुसार होगी.

परन्तु शासन सेवा में होने वाले पदों की संख्या में, समय-समय पर स्थायी या अस्थायी आधार पर वृद्धि या कमी कर सकेगी.

6. **भर्ती का तरीका**—

(1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती निम्नलिखित तरीकों से की जाएगी, अर्थात् :—

(क) प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती द्वारा

(ख) अनुसूची चार के कालम (2) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानांतरण द्वारा जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पद मौलिक रूप से धारण करते हों जैसा कि इस निमित्त विनिर्दिष्ट किया जाए.

(2) उपनियम (1) के खण्ड (ख) अथवा खण्ड (ग) के अधीन भर्ती किये गये व्यक्तियों की संख्या किसी भी समय अनुसूची-एक में उल्लिखित पदों की संख्या के साथ अनुसूची-दो में बताये गये प्रतिशत से अधिक नहीं होगी.

(3) इन नियमों के उपबंधों के अधीन भर्ती की किसी भी विशेष अवधि के दौरान भरे जाने के लिये अपेक्षित सेवा की किसी भी विशेष रिक्ति या रिक्तियों को भरने के प्रयोजन के लिये अपनाया जाने वाला भर्ती का तरीका या तरीके तथा प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अवधारित की जाएगी.

(4) उपनियम (1) में दी गई किसी बात के होते हुए भी, नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा की आवश्यकताओं को देखते हुए आवश्यक होने पर नियुक्ति प्राधिकारी सामान्य प्रशासन विभाग की पूर्व सहमति तथा सामान्य प्रशासन विभाग के माध्यम से सेवा में भर्ती संबंधी उन तरीकों को छोड़, जिनका उक्त उपनियम में उल्लेख किया गया है, ऐसे अन्य तरीके अपना सकेगा, जो शासन द्वारा इस संबंध में जारी किए गए आदेश के द्वारा निर्धारित किए जाएं.

(5) सीधी भर्ती से भरे जाने वाले पदों के लिए मेरिट के आधार पर चयन के लिए सरकार द्वारा मापदंड निर्धारित किए जा सकेंगे. तथापि नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा इस हेतु एक चयन समिति गठित किया जाना आवश्यक होगा.

(6) भर्ती के समय छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जाति, अनुसूचित जनजाति एवं अन्य पिछड़ा वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 के प्रावधान तथा सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय-समय पर जारी निर्देश लागू होंगे.

7. **सेवा में नियुक्ति**— इन नियमों के लागू होने के पश्चात् सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जायेगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति नियम में उल्लिखित भर्ती के तरीकों में से किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के बाद ही की जाएगी, अन्यथा नहीं.

8. **सीधी भर्ती की पात्रता संबंधी शर्तें :**— परीक्षा में भाग लेने के लिये अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी चाहिये, अर्थात् :—

(एक) **आयु :**—

(क) परीक्षा प्रारंभ होने की तारीख के बाद आने वाली पहली जनवरी को उसने अपनी आयु के अनुसूची-तीन के कालम (3) में उल्लिखित वर्ष पूरे कर लिये हों तथा अनुसूची-तीन के कॉलम (4) में उल्लिखित वर्ष पूरे न किये हों.

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों का हो तो आयु की अधिकतम सीमा में अधिक से अधिक 5 (पांच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी.

(ग) उन अभ्यर्थियों की अधिकतम आयु सीमा में, जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा रह चुके हों, निम्नलिखित सीमा तक तथा निम्नलिखित शर्तों के अधीन छूट दी जायेगी :—

(1) अभ्यर्थी, जो शासन का स्थायी कर्मचारी हो उसकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए,

(2) अस्थायी पद धारण करने वाले तथा किसी अन्य पद के लिये आवेदन करने वाले अभ्यर्थी की आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिये. यही रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन पाने वाले कर्मचारी, कार्यभारित सेवा के कर्मचारी तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति के अंतर्गत कार्यरत कर्मचारी को भी स्वीकार्य होगी.

(3) अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय कर्मचारी हो उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई संपूर्ण अस्थाई सेवा की अधिक से अधिक 7 (सात) वर्षों तक की अवधि भले ही वह अवधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं के कारण हो, कम करने की अनुमति दी जायेगी बशर्तें इसके परिणाम स्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु सीमा से 3 (तीन) वर्ष से अधिक न हो.

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "छटनी किए गए शासकीय कर्मचारी" से तात्पर्य ऐसे व्यक्ति से है जो इस राज्य या किसी भी संघटक इकाई की अस्थायी शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर रहा हो तथा जो शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु पंजीयन कराने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवामुक्त किया गया हो.

(घ) जो अभ्यर्थी भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पहले की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की अवधि कम करने की अनुमति दी जायेगी बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले वह अधिकतम आयु से तीन वर्ष से अधिक न हो.

**स्पष्टीकरण :—** शब्द "भूतपूर्व सैनिक" से तात्पर्य है, ऐसे व्यक्ति है, जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग में रहा हो, तथा जो भारत सरकार के अधीन कम से कम छः माह की अवधि तक सेवा करता रहा हो, तथा जिसकी किसी भी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु, अन्यथा आवेदन पत्र देने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किये जाने के कारण छटनी की गयी हो अथवा अतिशेष घोषित किया गया है :—

(एक) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें मस्टरिंग आउट कन्सेशन के अधीन मुक्त कर दिया गया हो;

(दो) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें दुबारा भर्ती किया गया हो, और
(क) नियुक्ति की अल्पकालीन अवधि पूर्ण हो जाने पर,

(ख) भर्ती संबंधी शर्तें पूर्ण होने जाने पर, सेवामुक्त कर दिया गया हो ;

(तीन) मद्रास सिविल यूनिट के भूतपूर्व कर्मचारी.

(चार) संविदा पूरी होने पर सेवामुक्त किये गये अधिकारी, (सैनिक तथा असैनिक), जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल है,

(पांच) अवकाश रिक्तियों पर छः मास से अधिक समय तक निरन्तर कार्य करने के बाद सेवोन्मुक्त किये गये अधिकारी ;

(छः) अशक्त होने के कारण सेवा से अलग किये गये भूतपूर्व सैनिक,

(सात) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवा से मुक्त किया गया हो कि अब वे दक्ष सैनिक नहीं बन सकेंगे.

(आठ) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिसे गोली लग जाने तथा घाव आदि हो जाने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो.

(ङ) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अंतर्गत ग्रीन कार्ड धारक अभ्यर्थियों को अधिकतम आयु सीमा में 2 वर्ष की छूट दी जायेगी.

(च) आदिमजाति, अनुसूचित जाति तथा पिछड़ा वर्ग कल्याण विभाग की अंतर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजनान्तर्गत पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पार्टनर को सामान्य अधिकतम आयु सीमा में 5 (पांच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी.

(छ) शहीद राजीव पांडेय पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव सम्मान तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त युवा अभ्यर्थियों के संबंध में अधिकतम आयु सीमा में पांच वर्ष की छूट दी जायेगी.

(ज) छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मण्डल में कार्यरत कर्मचारियों को शासकीय सेवा में नियुक्ति हेतु अधिकतम आयु सीमा में 38 वर्ष तक की छूट दी जायेगी.

(झ) स्वयंसेवी, नगर सैनिकों एवं अनायुक्त अधिकारियों को उनके द्वारा पूर्ण की गई नगर सेवा की अवधि के पूर्ण वर्षों के बराबर सामान्य अधिकतम आयु सीमा में छूट दी जायेगी. उपर्युक्तानुसार छूट की सीमा 8 वर्ष होगी परंतु किसी भी दशा उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए.

**टीप**— (1) उपनियम (1) (ग) (1) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अन्तर्गत जिन अभ्यर्थियों को परीक्षा/चयन में प्रवेश के योग्य माना गया हो वे यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् परीक्षा आदि में चयन के पहले अथवा बाद में सेवा से त्याग-पत्र दे दें तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे. तथापि यदि उनकी सेवा से छटनी की गई है तो वे नियुक्ति के पात्र रहेंगे.

(2) किसी भी अन्य मामले वे आयु सीमाएं शिथिल नहीं की जायेंगी. विभागीय अभ्यर्थियों को चयन हेतु, नियुक्ति प्राधिकारी से पूर्वानुमति प्राप्त कर लेनी चाहिये.

(दो) **शैक्षणिक अर्हताएं :**— अभ्यर्थी के पास सेवा के लिये निर्धारित शैक्षणिक अर्हताएं होनी चाहिये जो कि इससे संलग्न अनुसूची-तीन में दर्शायी गई है.

(तीन) **फीस :**— अभ्यर्थियों को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा निर्धारित फीस का भुगतान करना होगा.

9. **निरर्हता :**— अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिये सहायता प्राप्त करने हेतु किसी भी जरिये से किया गया कोई भी प्रयास समिति द्वारा उनकी परीक्षा हेतु निरर्हता के रूप में मानी जायेगी.

10. **नियुक्ति प्राधिकारी का निर्णय :**— अभ्यर्थियों की पात्रता के संबंध में समिति का निर्णय अंतिम होगा. परीक्षा में प्रवेश के संबंध में किसी अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्य बात के संबंध में समिति का निर्णय अंतिम होगा किसी भी अभ्यर्थी को परीक्षा में बैठने की अनुमति नहीं दी जावेगी जिसे समिति ने प्रवेश प्रमाण-पत्र न दिया हो.

11. **चयन/प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :**—

(1) प्रतियोगिता परीक्षा के माध्यम से सीधी भर्ती :— नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा चयन समिति गठित की जायेगी इसमें तीन सदस्य होंगे.

(एक) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगी परीक्षा ऐसे अंतरालों से ली जावेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी सरकार के परामर्श से समय-समय पर अवधारित करे.

(दो) परीक्षा नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर, जारी किये गये आदेशों के अनुसार चयन समिति द्वारा ली जायेगी.

(2) चयन के माध्यम से सीधी भर्ती :—

(एक) सेवा में भर्ती के लिये चयन ऐसे अंतरालों से किया जायेगा, जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय-समय पर अवधारित करें.

(दो) चयन समिति द्वारा सेवा में अभ्यर्थियों का चयन उनके साक्षात्कार द्वारा किया जायेगा, और

(तीन) चयन समिति नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय-समय पर गठित की जायेगी.

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के व्यक्तियों के लिये सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिये आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार आरक्षित किया जायेगा.

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय उन अभ्यर्थियों की जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के सदस्य हैं, नियुक्ति पर विचार उसी क्रम में किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम नियम 12 में निर्दिष्ट सूची में आये हो, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षित रैंक कुछ भी क्यों न हो.

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थयों को जिन्हें समिति द्वारा प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए सेवा में नियुक्ति के लिये योग्य घोषित किया गया हो, यथास्थिति, उप नियम (3) के अधीन अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा.

(6) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध) नियम, 1997 के उपबंधों के अनुसार सीधी भर्ती के प्रक्रम में 30 प्रतिशत पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे.

(7) ऐसे मामलों में जहां सीधी भर्ती द्वारा भरी जाने वाली रिक्तियों के लिये कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया मया है और सक्षम प्राधिकारी की राय में यह पाया जाये कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, वहां सक्षम प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के अभ्यर्थियों के बारे में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा.

(8) विकलांगों के लिए सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा जारी निर्देशों के अनुसार आरक्षण रहेगा.

12. **चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची :—**

(1) बोर्ड/चयन समिति उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम में एक सूची, जो ऐसे स्तर से अर्हित हो, जैसा की समिति अवधारित करे तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गों के उन अभ्यर्थियों की सूची जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, फिर भी प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए समिति द्वारा सेवा में नियुक्ति के लिये उपयुक्त घोषित किये गये हैं, नियुक्ति प्राधिकारी को भेजेगा. यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जायेगी.

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों के नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जावेगा जिसमें की उनके नाम सूची में आये हों.

(3) सूची में किंसी अभ्यर्थी का नाम शामिल किये जाने से ही उसे तब तक नियुक्ति का कोई अधिकार प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का, ऐसी जांच करने के पश्चात् जैसी की वह आवश्यक समझे, यह समाधान नहीं हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिये सभी प्रकार से उपयुक्त है.

13. **परिवीक्षा :—** उपयुक्त अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु चयन करने के लिये अनुसूची-चार में उल्लिखित सदस्यों को मिलाकर एक समिति गठित की जावेगी.

परंतु इस उप नियम के अधीन समिति के गठन करने के प्रयोजन के लिए छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गों के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) के उपबंधों का अनुसरण किया जायेगा.

14. **पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता की शर्तें :—**

(1) उपनियम (2) के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए समिति, उन समस्त व्यक्तियों की पदोन्नति के मामलों पर विचार करेगी, जिन्होंने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, उन पदों पर जिनसे पदोन्नति की जानी है या उसके समतुल्य घोषित अन्य पद या पदों पर उतने वर्षों की सेवा चाहे स्थानापन्न रूप या मूल रूप में जैसा कि सरकार द्वारा अनुसूची-चार के कॉलम (4) में विनिर्दिष्ट है, पूर्ण कर ली हो और जो उपनियम (2) के उपबंधों के अनुसार विचारण क्षेत्र में आते हों.

परंतु यह कि आपाती आयोग तथा लघु सेवा आयोग के निर्मुक्त अधिकारियों की सेवा की गणना सेवा में उनकी नियुक्ति के पश्चात् उस तारीख से की जायेगी, जिस तारीख को उनको सामान्य प्रशासन विभाग के ज्ञापन क्र. 2266/1967/1 (3)/67, दिनांक 21-10-1967 के अनुसार नियुक्त किया गया समझा जायेगा.

परंतु यह और कि किसी कनिष्ठ व्यक्ति को उससे वरिष्ठ व्यक्ति पर अधिमान्यता देकर चयन श्रेणी/पदोन्नति करने के लिए केवल इस आधार पर विचार नहीं किया जावेगा कि उसने विहित सेवा की कालावधि पूर्ण कर ली है.

(2) चयन का क्षेत्र, योग्यता सह वरिष्ठता के आधार पर भरे जाने वाले पदों के मामले में चयन सूची में सम्मिलित किये जाने वाले अधिकारियों की संख्या के सामान्यतः सात गुना तक और वरिष्ठता सह योग्यता के आधार पर भरे जाने वाले पदों के मामले में चयन सूची में सम्मिलित किये जाने वाले अधिकारियों की संख्या के पांच गुने तक सीमित होगा.

परंतु यदि इस प्रकार अवधारित क्षेत्र में पदोन्नति के लिए उपयुक्त कर्मचारी अपेक्षित संख्या में उपलब्ध न हो तो समिति क्षेत्र को इस सीमा तक जहां तक कि वह आवश्यक समझे लिखित में कारणों का उल्लेख करते हुए बढ़ा सकेगी.

15. **उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार किया जाना :—**

(1) समिति ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी जो उपर्युक्त नियम 14 में विहित शर्तों को पूरी करते हों तथा जिन्हें समिति द्वारा सेवा/स्थानांतरण में पदोन्नति/स्थानांतरण के लिए उपयुक्त समझा गया हो. यह सूची, इसके तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिए पर्याप्त होगी. उक्त सूची में सम्मिलित व्यक्तियों की संख्या के 25 प्रतिशत व्यक्तियों की एक रक्षित सूची भी उपरोक्त कालावधि के दौरान होने वाली अनपेक्षित रिक्तियों को भरने के लिये तैयार की जायेगी.

(2) ऐसी सूची में नाम सम्मिलित करने के लिए किया जाने वाला चयन वरिष्ठता पर समुचित रूप से ध्यान देते हुए योग्यता तथा सभी दृष्टि से उपयुक्तता पर आधारित होगा.

(3) प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय सूची में सम्मिलित कर्मचारियों के नाम, अनुसूची-चार के कॉलम दो में यथाविनिर्दिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे.

परंतु किसी ऐसे कनिष्ठ कर्मचारी को जो समिति की राय में विशेष रूप से योग्य तथा उपयुक्त हों सूची में उससे वरिष्ठ कर्मचारी की तुलना में उच्चतर स्थान दिया जा सकेगा.

**स्पष्टीकरण :—** ऐसे व्यक्ति का, जिसका नाम चयन सूची में शामिल किया गया हो किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, वरिष्ठता का कोई दावा नहीं होगा.

(4) इस प्रकार तैयार की गई सूची का प्रतिवर्ष पुंनर्विलोकन तथा पुनरीक्षण किया जावेगा.

(5) यदि इस प्रकार के चयन, पुनर्विलोकन अथवा पुनरीक्षण के दौरान यह प्रस्तावित किया जाये कि यथास्थिति निचली सिविल सेवा के किसी सदस्य का अधिक्रमण किया जाये तो समिति प्रस्तावित अधिक्रमण के संबंध में अपने कारण को लेखबद्ध करेगी.

16. **चयन सूची पर महानिदेशक का अनुमोदन :—** नियम 15 के अनुसार तैयार की गई सूची समिति द्वारा निम्नलिखित सहित महानिदेशक को अग्रेषित की जायेगी :—

(1) सूची में सम्मिलित समस्त व्यक्तियों के अभिलेख.

(2) अनुसूची-चार के कॉलम (2) में सेवा के समस्त सदस्यों के अभिलेख जो कि सूची में सिफारिश द्वारा अतिष्ठित किये जाने के लिए प्रस्तावित हो.

(3) अनुसूची-चार के कॉलम (2) में यथाविनिर्दिष्ट सेवा के किसी सदस्य के प्रस्तावित अधिक्रमण के लिए समिति द्वारा यथा अभिलिखित कारण.

17. **चयन सूची :—**

(1) महानिदेशक समिति के द्वारा तैयार की गई सूची के साथ समिति से प्राप्त अन्य दस्तावेजों पर विचार करेगा तथा यदि कोई परिवर्तन आवश्यक न समझे जो सूची को अनुमोदित करेगा.

(2) यदि निदेशक समिति से प्राप्त सूची में कोई परिवर्तन करना आवश्यक समझता है, तो महानिदेशक प्रस्तावित परिवर्तनों की सूचना समिति को देगा तथा समिति के विचार में ली गई टिप्पणियां, यदि कोई हो के पश्चात् सूची को ऐसे परिवर्तनों सहित, यदि कोई हो जो इसकी राय में जैसा कि न्यायसंगत तथा समीचीन हो, अंतिम रूप से अनुमोदित कर देगा.

(3) महानिदेशक द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित की गई सूची, अनुसूची-चार के कॉलम (2) में, उल्लिखित पदों से उसी अनुसूची के कॉलम (3) में दर्शाये गये पदों पर सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिये चयन सूची होगी.

(4) चयन सूची सामान्यतः तब तक प्रवृत्त रहेगी जब तक नियम 15 के उप नियम (4) के अनुसार पुनर्विलोकन पुनरीक्षण नहीं कर लिया जाता, किन्तु उसकी विधि मान्यता ऐसी तैयार किये जाने की तारीख से 18 माह की कुल कालावधि के परे नहीं बढ़ाई जायेगी.

परंतु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से आचरण या कर्त्तव्यों के निर्वहन में गंभीर चूक होने की दशा में, महानिदेशक के अनुरोध पर समिति द्वारा चयन सूची का विशेष रूप से पुनर्विलोकन किया जा सकेगा, और यदि वह उचित समझे, ऐसे व्यक्ति का नाम चयन सूची से हटा सकेगा.

18. **चयन सूची से सेवा में नियुक्ति :—**

(1) चयन सूची में सम्मिलित व्यक्तियों की सेवा संवर्ग के पदों पर नियुक्तियां उसी क्रम से की जायेगी, जिस क्रम से ऐसे कर्मचारियों के नाम चयन सूची में हो.

(2) साधारणतः उस व्यक्ति का जिसका नाम सेवा की चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा, जब तक कि चयन सूची में उसका नाम, सम्मिलित किए जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख से बीच की अवधि में उसके कार्य में ऐसी कोई खराबी उत्पन्न न हो जाये जो निदेशक की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो.

19. **परिवीक्षा :—** सेवा में भर्ती किया गया प्रत्येक व्यक्ति 2 (दो) वर्ष की कालावधि के लिए परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा.

20. **निर्वचन :—** यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो, तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जाएगा, जिसका उस पर विनिश्चिय अंतिम होगा.

21. **शिथिलीकरण :—** इन नियमों में दी गई किसी भी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जाएगा, कि वह राज्यपाल की किसी ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिसे ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से जो उसे उचित तथा साम्यापूर्ण प्रतीत हो, कार्यवाही करने की शक्ति को सीमित या कम करती है.

परंतु कोई मामला ऐसी रीति से नहीं निपटाया जाएगा जो कि इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो.

22. **व्यावृत्ति :—** इन नियमों में की गई कोई भी बात अनुसूचित जातियों तथा अनुसूचित जनजातियों के लिए राज्य शासन द्वारा समय-समय पर इस संबंध में जारी किए गये आदेशों के अनुसार उपबंध किए जाने के लिए अपेक्षित आरक्षण तथा शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी.

23. **निरसन तथा व्यावृत्ति :—** इन नियमों के तत्स्थानी और इनके प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त सभी नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं.

परंतु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार;
**संजय पिल्ले**, सचिव.

---

## अनुसूची-एक
(नियम 5 देखिए)

**सेवा का वर्गीकरण, वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या**

| स. क्र. (1) | सेवा में सम्मिलित पदों के नाम (2) | पदों की संख्या (3) | वर्गीकरण (4) | वेतनमान (5) | टिप्पणियां (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| 1. | अधीक्षक | 01 | तृतीय श्रेणी (लिपिकीय सेवा) | 5500-175-9000 | |
| 2. | सहायक अधीक्षक | 01 | —तदैव— | 5000-150-8000 | |
| 3. | सीनियर आडिटर | 01 | —तदैव— | 5000-150-8000 | |
| 4. | मुख्य लिपिक | 07 | —तदैव— | 4500-125-7000 | |
| 5. | लेखापाल | 16 | —तदैव— | 4000-100-6000 | |
| 6. | सहायक ग्रेड-2 | 29 | —तदैव— | 4000-100-6000 | |
| 7. | सहायक ग्रेड-3 | 45 | —तदैव— | 3050-75-3950-80-4590 | |
| 8. | शीघ्र लेखक (ग्रेड-एक) | 01 | —तदैव— | 6500-200-10500 | |
| 9. | शीघ्र लेखक (ग्रेड-दो) | 01 | —तदैव— | 5500-175-9000 | |
| 10. | शीघ्र लेखक (ग्रेड-तीन) | 03 | —तदैव— | 4500-125-7000 | |
| 11. | डाटा एंट्री आपरेटर | 06 | —तदैव— | 3500-80-4700-100-5200 | |

## अनुसूची-दो

(नियम 6 देखिए)

### भर्ती का तरीका

| विभाग का नाम | सेवा का नाम | पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले पदों की संख्या का प्रतिशत | | | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा [ नियम-6 (क) देखिए ] | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा [ नियम-6 (ख) देखिए ] | अन्य सेवाओं के व्यक्तियों के अस्थाई स्थानांतरण द्वारा [ नियम-6 (ग) देखिए ] | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) | (7) |
| गृह (पुलिस) विभाग | छ. ग. नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा | | | | | |
| | 1. अधीक्षक | 01 | — | 100% | — | |
| | 2. सहायक अधीक्षक | 01 | — | 100% | — | |
| | 3. सीनियर आडिटर | 01 | — | 100% | — | |
| | 4. मुख्य लिपिक | 07 | — | 100% | — | |
| | 5. लेखापाल | 16 | — | 100% | — | |
| | 6. सहायक ग्रेड-2 | 29 | — | 100% | — | |
| | 7. सहायक ग्रेड-3 | 45 | 75% | 25% | सहा. ग्रेड-तीन के 25% पद चतुर्थ श्रेणी कर्मियों द्वारा भरे जायेंगे. | |
| | 8. शीघ्र लेखक (ग्रेड-एक) | 01 | — | 100% | — | |
| | 9. शीघ्र लेखक (ग्रेड-दो) | 01 | — | 100% | — | |
| | 10. शीघ्र लेखक (ग्रेड-तीन) | 03 | 100% | — | — | |
| | 11. डाटा एंट्री आपरेटर | 06 | 100% | — | — | |

## अनुसूची-तीन

(नियम 8 देखिए)

### सीधी भर्ती के लिए आयु तथा शैक्षणिक अर्हता

| विभाग का नाम | सेवा तथा पदों का नाम | न्यूनतम आयु सीमा (वर्षों में) | उच्चतर आयु सीमा (वर्षों में) | निर्धारित शैक्षणिक अर्हताएं | अन्य बातें |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गृह (पुलिस) विभाग | छत्तीसगढ़ नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा. | — | — | — | चयन समिति |
| | 1. सहायक ग्रेड-3 | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. माध्यमिक शिक्षा मंडल छ. ग. या शासन द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से पूर्व हायर सेकेण्डरी परीक्षा 10+2 शिक्षा प्रणाली के अन्तर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण. | (1) अति. प्रधान सेनानी-अध्यक्ष<br>(2) वरिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य<br>(3) संभागीय सेनानी - सदस्य<br>(4) कनिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य सचिव |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 2. छ. ग. शीघ्रलेखन तथा मुद्र-लेखन परीक्षा मंडल या शासन द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी मुद्रलेखन परीक्षा पास हो.<br><br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा इन्ट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एंट्री का 10,000 की डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होनी चाहिए. | (5) अनु. जा./अनु.जन जाति/अन्य पिछड़ा वर्ग का प्रतिनिधि. - सदस्य |
| | 2. शीघ्रलेखक (ग्रेड-तीन) | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. माध्यमिक शिक्षा मंडल छ. ग. या शासन द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से पूर्व हायर सेकेण्डरी परीक्षा 10+2 शिक्षा प्रणाली के अन्तर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br><br>2. छ. ग. शीघ्रलेखन तथा मुद्र-लेखन परीक्षा मंडल या शासन द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से हिन्दी शीघ्रलेखन परीक्षा 100 शब्द प्रतिमिनिट की गति से उत्तीर्ण.<br><br>3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एंट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एंट्री का 10,000 की डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होनी चाहिए. | (1) अति. प्रधान सेनानी-अध्यक्ष<br>(2) वरिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य<br>(3) संभागीय सेनानी - सदस्य<br>(4) कनिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य सचिव<br>(5) अनु. जा./अनु. जन जाति/अन्य पिछड़ा वर्ग का प्रतिनिधि. - सदस्य |
| | 3. डाटा एंट्री आपरेटर | 18 वर्ष | 35 वर्ष | 1. माध्यमिक शिक्षा मंडल छ. ग. या शासन द्वारा मान्यता प्राप्त संस्था से पूर्व हायर सेकेण्डरी परीक्षा 10+2 शिक्षा प्रणाली के अन्तर्गत हाई स्कूल परीक्षा उत्तीर्ण.<br><br>2. मान्यता प्राप्त बोर्ड विश्व-विद्यालय या संस्था से पी. जी. डी. सी. ए. की उपाधि. | (1) अति. प्रधान सेनानी-अध्यक्ष<br>(2) वरिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य<br>(3) संभागीय सेनानी सदस्य<br>(4) कनिष्ठ स्टाफ आफिसर - सदस्य सचिव<br>(5) अनु. जा./अनु. जन जाति/ अन्य पिछड़ा वर्ग का प्रतिनिधि. सदस्य |

| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | 3. किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एंट्री आपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा प्रमाण-पत्र तथा डाटा एंट्री का 10,000 की डिप्रेशन प्रति घंटा की गति होनी चाहिए. | |

## अनुसूची-चार

(नियम 14 देखिए)

| विभाग का नाम | सेवा तथा पद का नाम जिससे पदोन्नति की जावेगी | सेवा या पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जावेगी | पदोन्नति के लिए सेवा की कालावधि | विभागीय पदोन्नति समिति के सदस्यों के नाम (नियम 13 देखिये) | टिप्पणियां |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| गृह (पुलिस) विभाग छत्तीसगढ़ नगर सेना, तृतीय श्रेणी (लिपिकीय) सेवा. | 1. सहायक अधीक्षक/ सीनियर आडिटर | अधीक्षक | 5 वर्ष | 1. अतिरिक्त प्रधान सेनानी-अध्यक्ष<br>2. वरिष्ठ स्टाफ आफिसर-सदस्य<br>3. लेखा एवं प्रशासनिक अधिकारी-सदस्य<br>4. कनिष्ठ स्टाफ आफिसर-सदस्य सचिव | |
| | 2. मुख्य लिपिक | सहायक अधीक्षक/ सीनियर आडिटर | 5 वर्ष | —तदैव— | |
| | 3. लेखापाल | मुख्य लिपिक | 5 वर्ष | —तदैव— | |
| | 4. शीघ्रलेखक (ग्रेड-दो) | शीघ्रलेखक (ग्रेड-एक) | 8 वर्ष | —तदैव— | |
| | 5. शीघ्रलेखक (ग्रेड-तीन) | शीघ्रलेखक (ग्रेड-दो) | 5 वर्ष | —तदैव— | |
| | 6. सहायक ग्रेड-2 उच्च श्रेणी लिपिक | लेखापाल | 5 वर्ष | 1. वरिष्ठ स्टाफ आफिसर-अध्यक्ष<br>2. संभागीय सेनानी- सदस्य<br>3. लेखा एवं प्रशासनिक अधिकारी-सदस्य<br>4. कनिष्ठ स्टाफ आफिसर-सदस्य सचिव | |
| | 7. सहायक ग्रेड-3 | सहायक ग्रेड-2 | 5 वर्ष | —तदैव— | |
| | 8. चतुर्थ श्रेणी के भृत्य (हायर सेकेन्ड्री 10+2 उत्तीर्ण) | सहायक ग्रेड-3 | 5 वर्ष | —तदैव— | |

रायपुर, दिनांक 31 दिसम्बर 2008

क्रमांक एफ-13-13/गृह/दो/2008.—भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की अधिसूचना समसंख्यक दिनांक 31 दिसम्बर 2008 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है.

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,
**संजय पिल्ले**, सचिव.

Raipur, the 31st December 2008

No. F-13-13/Home-Two/2008.—In exercise of the powers conferred by the proviso of Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh hereby makes the following rules relating to the recruitment of the Chhattisgarh Home Guards Class III (Ministerial) Services, namely :—

**RULES**

1. **Short Title and Commencement** :—(1) These rules may be called the Chhattisgarh Home Guards Class III (Ministerial) Service Recruitment and Promotion Rules, 2008.

   2. It shall come into force with effect from the date of its publication in the "Official' Gazette".

2. **Definition** :—In these rule, unless the context otherwise requires :—

   (a) "Appointing Authority" means Director General, Home Guards and Civil Defence Chhattisgarh;

   (b) "Committee" means the Departmental Promotion/Selection Committee specified in Schedule III and IV;

   (c) "Examination" means competitive examination held for recruitment under rule 11 of these rules ;

   (d) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

   (e) "Governor" means the Governor of Chhattisgarh;

   (f) "Schedule" means the schedule appended to these rules;

   (g) "Scheduled Castes" means the Scheduled Castes as specified in relation to this State under Article 341 of the Constitution of India;

   (h) "Scheduled Tribes" means the Scheduled Tribes as specified in relation to this State under Article 342 of the Constitution of India;

   (i) "Other Backward Classes" means the Other Backward Classes of the citizens as specified in the vide Notification No. F-8-5/Twenty Five-4-84 dated 26th December 1984, Chhattisgarh Government General Administration Department (Reservation Cell) and amended by the State Government from time to time ;

   (j) "Service" means Chhattisgarh Home Guards Class III (Ministerial) Service ;

   (k) "State" means the State of Chhattisgarh.

3. **Scope and application**.- Without prejudice to the generality of the provisions contained in the Chhattisgarh Civil Service (General Conditions of Service) Rules, 1961, it shall apply to every member of the service.

4. **Constitutions of Service**.- The service shall consists of the following persons, namely;-

(i) Persons who at the commencement of these rules are holding substantively or in officiating capacity the post specified in Schedule-I;

(ii) Persons recruited to the service before to the commencement of these rules; and

(iii) Persons recruited to the service in accordance with the provisions of these rules;

5. **Classification and scale of pay etc**.- The classification of the service, the scale of pay attached to them and number of posts included in the services shall be in accordance with the provisions contained in the Schedule-I :

Provided that the Government may, from time to time add or reduce the number of posts included in the service either on permanent or temporary basis.

6. **Method of recruitment**.- (1) After commencement of these rules, recruitment to the service shall be made by the following methods, namely.-

(a) By direct recruitment through competitive examination;

(b) By promotion to the member of service as specified in Column (2) of Schedule-IV;

(c) By transfer of persons who hold in substantive capacity such post in such services as may be specified in this behalf.

(2) The number of persons recruited under clause (b) and clause (c) of Sub rule (1) shall not at any time exceed the percentage shown in schedule II, of the number of the posts specified in Schedule-I.

(3) Subject to the provisions of these rules, the method or methods of recruitment to be adopt for the purpose of filling any particular vacancy or vacancies in the service, as may be required to be filled during any particular period of recruitment, and the number of persons to be recruited by each method shall be determined on each occasion by the Appointing authority.

